भू - योनि - गर्भ में छिपा स्वर्ग साकार हो सका प्रथम बार,
हँस मानव ईश्वर ने खोले भू अन्धकार के गुहा द्वार!
सौन्दर्य ज्योति आनन्द प्रीति हो सके सृष्टि पट में सार्थक,
तुममें धर रूप कृतार्थ हुआ आत्मा का रूप - हीन पावक!

रस प्रीति चेतना - से मूर्तित फिरते अब जग में नारी - नर,
भय रोग शोक दारिद्रय हीन जन - भू तम छोर विभव भास्वर!
शोभा ले गौर मराल वक्ष चलती सहृदय भू पर निर्भय,
सित संस्कृत नव, मानव जीवन ईश्वर में अन्तर - रस तन्मय!

लय हुआ काल सँग दिशा ज्ञान भूमा का था निरवधि प्रांगण,
बँध प्रीति पाश में सचराचर क्रीड़ा करते अर्पित तन - मन!
सहसा जीवन ने निज मुख से खोला स्वर्णिम भावी गुण्ठन,
पट के भीतर पट थे अनन्त,—हँसता हिरण्य रस सित पूषण!

था ज्ञात उसे, जो शुद्ध प्रेम छल सकता उसे न देश काल,
वह क्षण बौद्धिक सिद्धान्त नहीं लिपटाये जिसको तर्क जाल!—
वह आत्म - त्याग, सित आत्म - दान, जिसको नत मस्तक स्वीकृत कर,
बनता चिर निर्मम लौह स्वर्ण होता अग जग का रूपान्तर!

सायं प्रातः स्वर्णाभा में खेलता मिचौनी वंशी• कवि,
उठ ज्योति वर्ण घन दृग सम्मुख अंकित करता उर में वह छवि!
तद्‌गतः हो संयुक्ता का मन करता संलाप स्वगत गोपन,
सान्निध्य सूक्ष्म द्रष्टा कवि का युग - मन का करता संचालन!

हो उठता स्वतः स्फुरित उसके उर में स्वर्णिम भावी आनन
अमरों की चापों मे झंकृत लगता जन - भू जीवन प्रांगण!
भव मंगल की सित आशा से दीपित हो उठता निश्छल मन,
अज्ञान मुक्त, चिन्महन् सत्य अब भू - पथ पर करता विचरण!

रस गुहा - द्वार से उतर ज्योति चलती जन - धरणी पर पग धर,
जग - जीवन शोभा में मुकुलित होता खुल अन्तर्मुख ईश्वर!
झरते शृंगों से मुक्त वेग आनन्द प्रीति रस के निर्झर,—
दृग मूँद लिये उसने—उनमें भावी भू - जीवन - शोभा भर!

देखा सबने—नभ में अनभ्र सित इन्द्रधनुष पथ कर विरचित
रत्नच्छायाओं में वितरित भू - स्वर्ग सेतु - सी वह शोभित!
जिस पर साभार विचर रस कवि बरसाता स्वप्नों के घट सित
लेटा भू पर शशि - लेटा - सा शव—शान्त श्वेत आभा मण्डित!

गूँजी सहसा प्रार्थना मौन जन - भू प्रांगण को कर पावन
प्राणों में बरसा शुभ्र शान्ति, नव श्रद्धा आस्था से भर मन!—

जो साँस - साँस में ईश्वर का करती तन्मय - उर प्रीति स्मरण,
सित मन था प्रभु मन्दिर जिसका प्रति कर्म लोक अर्पित पूजन !

वह तन - मन से प्रभु में लय हो छा गयी निखिल जग में गोपन,
रस पूत चेतना जीवन की बनकर जन - मन में पुण्य स्तवन !—
हे प्रेम, पूर्ण जीवन ईश्वर, जन - भू जिसका शोभा प्रांगण,
तुम प्रकृति पुरुष, रस युगल मिलन, निष्काम, सहज जग के कारण !

तुम अनघ विद्ध—भव कर्दम में खिलते बन ज्योति - नयन पुष्कर,
तुम मर्त्य अमर से परे—अकथ तिरते नित जन्म - मरण - सागर !
चिर पाप - पुण्य, सदसत् पीडित होता जब तुमसे हृदय युक्त
वह मुक्त मुक्ति - बन्धन से हो, बन्धन मे रहता नित्य मुक्त !

तुम सत्य - असत्यों से ऊपर सर्जित करते नित सत्य नवल,
इतिहास तमस के पार खोल सांस्कृतिक ज्योति - तोरण उज्ज्वल !
जन धर्म कर्म मन में खण्डित जड़ चेतन द्वन्द्वों से मन्थित—
भौतिक आध्यात्मिक सिद्धि व्यर्थ यदि प्रीति अमृत से वे विरहित !

पीढ़ी - पीढ़ी धर सृजन चरण तुम होते जीवन मे मूर्तित,
जन - भू प्रांगण श्री - शोभा के वैभव मंगल मे कर मुकुलित !
भू - रज पलकों मे रुके स्वप्न, यौवन उर मे झंकृत शोणित,
नर नारी उर की आकांक्षा मिल प्रीति मुक्ति रस से वंचित !

उत्सुक संयुक्त जनों का श्रम भू - स्वर्ग - सेतु करते निर्मित,—
आओ, मानव भावी का मुख प्रिय कर मे करो अनवगुंठन !
मन के मूल्यों मे खोया जग कर व्यक्ति व्यक्ति को मुण्ड भक्त,
गत संस्कारों के कृमियों से विष - तप्त मनुज चैतन्य - रक्त !

दारुण अतीत के प्रेतों का क्रीडा प्रांगण हत मनुज वक्ष,
आओ, मानवता के प्रकाश, युग तम से कढ़ जन के समक्ष !
नव धरा प्रीति बन उतरो अब, पावन हो इन्द्रिय जीवन पथ,
हे मनुज प्रेम के परमेश्वर, हाँको युग - कर्दम में भव रथ !

आओ, रस में कर उर परिणय, विचरो, भू पर नर - नारी गण,
खोलो मन से तन के बन्धन सम्भव न और जग मे जीवन !
यह अग्नि - सेतु, असि - धारा पथ, संयम सित धरो प्रबुद्ध चरण,
कर पार उषाओं के आँगन, खोलो भावी मंगल तोरण !

इस प्रकार सांस्कृतिक कल्प नव भू - जीवन मे होता विकसित,
एक चेतना - रस - सागर में विविध रूप उठ होते अवसित !
प्रथम बार अब जगत् ब्रह्म में, ब्रह्म जगत् में हुआ प्रतिष्ठित,
मुक्त भेद - मन से भू - जीवन सित चित् पट में हुआ समन्वित !

जन्म ले चुका अब नव मानव जड़ चित् को कर रस संयोजित,
धरा स्वर्ग कल्पना न रह अब जन - जीवन में होता मूर्तित !
कवि मन के रस मित दर्पण में देख भविष्य मनुज का आनन,
आओ, भू - मन के विषाद को करें प्रेम के प्रभु को अर्पण !

०००

# सुमित्रानंदन पंत ग्रंथावली






राजकमल प्रकाशन
नयी दिल्ली पटना